परतनै–भरत को; इळैय कोवै–लघुराज को; चत्तुरुक्कितनै–शत्रुघ्न को; पण्पु आर्–गुणपूर्ण; विरतम्–व्रती; मातवनै–महातपस्वी को; मूवर् तायरै–तीनों जननियों को; मितिलैप् पौत्तै–मिथिला की देवी; वरतनै–वरद श्रीराम को; वलम् कॉण्टु–परिक्रमा कर; एत्ति–स्तुति करके; वणङ्कितर्–नमस्कार किया; विटैयुम्–विदा भी; कॉण्टु–लेकर; तम् तम्–अपने-अपने; पतियै–स्थान को; चार्न्तार्–प्रस्थान कर गये। ४३१९

शाश्वत सन्मार्गगामी वे लोग भरत, लक्ष्मण, शत्रुघ्न, गुणपूर्ण व्रती तथा महातपस्वी वसिष्ठ, तीनों राजमाताएँ; मिथिला की देवी और वरद श्रीराम की परिक्रमा, वंदना और विनती करके विदा लेकर अपने-अपने स्थान को प्रस्थान कर गये। ४३१९

कुहनैत्तन् पदियि नुयत्तुक् कुन्ऱिनै वलञ्जॅय् तेरोन्
महनैत्तन् पुरत्तिल् विट्टु वाळॅयिऱ् ऱरक्कर् शूळ्क्
कहनत्तिन् मिशैये येहिक् कनैहड लिलङ्गै पुक्कान्
अहनुऱ्ऱ काद लण्ण ललङ्गल् वीडणन्शॅन् ऱन्ऱे 4320

अकन् उऱ्ऱ–मन में स्थिर; कातल् अण्णल्–प्रेम रखनेवाले; अलङ्कल्–विजयमालाधारी; वीटणन्–विभीषण; कुकनै–गुह को; तन् पतियित्–उसके स्थान में; उयत्तु–छोड़कर; कुन्ऱिनै–मेरु की; वलम् चॅय्तेरोन्–परिक्रमा करनेवाले सूर्य के; मकनै–पुत्र को; तन्–उसके; पुरत्तिल्–नगर में; विट्टु–छोड़कर; वाळ् ऎयिऱ्–तलवार-सम दाँतों के; अरक्कर् चूळ्–राक्षसों से आवृत; ककनत्तिन्–आकाश; मिचैये–मार्ग में ऊपर; एकि–जाकर; कनै कटल्–गरजते सागर-मध्य; इलङ्कै–लंका में; अन्ऱे–उसी दिन; चॅन्ऱु–जा पहुँचा। ४३२०

आंतरिक प्रीति में बढ़ा तथा महिमावान और विजयमालाविभूषित विभीषण गुह को उसके स्थान में और मेरु की परिक्रमा करनेवाले सूर्य के पुत्र सुग्रीव को उसके स्थान में छोड़ देकर गगनमार्ग से गया और गर्जनशील सागर से आवृत लंका पहुँचा। ४३२०

ऐयनु मवरै नीक्कि यरुळ्शॅरि तुणैव रोडुम्
वैयह मुळ्दुञ् जॅङ्गोन् मनुनॅऱि मुऱैयिऱ् चॅल्लच्
चॅय्यमा महळु मऱ्ऱच् चॅहतल महळुन् जऱ्ऱुम्
नैयुमा ऱिन्ऱिक् कात्ता नानिलप् पॊऱैहळ् तीर्त्ते 4321

ऐयनुम्–प्रभु ने भी; अवरै नीक्कि–उन्हें आज्ञा देकर; अरुळ् चॅरि–अपनी कृपा के पूर्ण पात्र; तुणैवरोटुम्–साथी, भाइयों के साथ; वैयकम्–संसार; मुळुमतुम्–भर में; चॅङ्कोल्–उत्तम राजदण्ड; मनुनॅऱि–मनुधर्म के अनुसार; मुऱैयिल्–उचित क्रम में; चॅल्ल–चलाते हुए; चॅय्य–सौभाग्यदायिनी; मा मकळुम्–भगवती लक्ष्मी; मऱ्ऱुम्–और; अ–वे; चॅकतलम् मा मकळुम्–जगतल की ईश्वरी

भूदेवी; नैयुम् आक्र–कष्ट के हेतु; इन्ऱि–बिना ही; पॊऱैकळ्–भार का; तीर्त्तु–निवारण करके; कात्तान्–पालन किया। ४३२१

प्रभु श्रीराम उन्हें विदा देकर अपने पूर्ण प्रेम के पात्र भाई साथियों के साथ भू भर में राजदंड मनुनीति के अनुसार चलाने लगे। उनके शासन में न सौभाग्यदायिनी लक्ष्मी को कोई शिकायत रही; न जगतीतल की ईश्वरी भूमिदेवी को कुछ दुःख करने का संदर्भ आया। भूभार-निवारण करते हुए उन्होंने राज्य किया। ४३२१

उम्बरो डिम्बर् काऱु मुलहमो रेऴु मेऴुम्
ऎम्बॆरु मानॆन् ऱेत्ति यिऱैञ्जिनिन् ऱेवल् शॆय्यत्
तम्बिय रोडुन् दानुन् दरुममुन् दरणि कात्तान्
अम्बरत् तनन्दर् नीङ्गि ययोत्तियिल् वन्द वळ्ळल् 4322

अम् परत्तु–अंबर (क्षीरसागर) में; अनन्तर्–निद्रा; नीङ्कि–त्यागकर; अयोत्तियिल्–अयोध्या में जो; वन्त–आये थे; वळ्ळल्–उन उदार प्रभु ने; उम्परोट्–ऊपर के लोक से; इम्पर्–इस लोक; काऱुम्–तक; उलकम्–लोक; ओर् एऴुम् एऴुम्–सात और सात चौदहों भुवनों के; ऎम् पॆरुमान्–हमारे प्रभु; ऎन्ऱु एत्ति–कहकर स्तुति कर; इऱैञ्चि निन्ऱु–विनत रहकर; एवल् चॆय्य–सेवा करते; तम्पियरोटुम् तानुम्–भाई के साथ, खुद और; तरुममुम्–धर्म के साथ; तरणि–भूमि का; कात्तान्–पालन किया। ४३२२

अंबर के क्षीरसागर में अपना शयन और अपनी निद्रा त्यागकर जो अयोध्या में अवतरित हुए थे, उन उदार श्रीमान् श्रीराम ने ऊपर से नीचे तक के चौदहों भुवनों का अपने भाइयों के साथ रहकर पालन किया। धरणी के साथ धर्म का भी पालन हुआ। और सारे लोकवासी हमारे प्रभु कहकर उनकी वंदना करते, स्तुति करते और उनकी सेवा करते रहे। ४३२२

## फलश्रुति

इरावणन् तन्नै वीट्टि यिरामनाय् वन्दु तोन्ऱि
तरादल मुऴुदुङ् गात्तुत् तम्बियुन् दानु माहप्
पराबर माहि निन्ऱ पण्बिनैप् पहरु वार्हळ्
नरापदि याहिप् पिन्नु नमनैयुम् वॆल्लु वारे 4323

परापरम्–परात्पर पदार्थ; इरामनाय्–श्रीराम के रूप में; वन्तु–अवतार ले आकर; तोन्ऱि–प्रकट रहकर; इरावणन् तन्नै–रावण को; वीट्टि–मारकर; तम्पियुम् तानुम् आक–भाई और खुद; तरातलम्–धरातल; मुऴुतुम्–सारा; कात्तु–पालन करके; आकि निन्ऱ–इस भाँति जो रहे; पण्पिनै–उस चरित्र को; पकरुवार्कळ्–कहनेवाले; नरापति–नराधिपति; आकि–बनकर; पिन्नुम्–फिर; नमनैयुम्–यम को भी; वॆल्लुवारे–जीत लेंगे। ४३२३

परात्पर पदार्थ वह आदिपुरुष श्रीराम के रूप में प्रगट हुआ। उन्होंने रावण का संहार करके भाई और खुद मिलकर धरातल सारा रक्षित किया। ऐसा जो रहे उनके गुणगण-वर्णन करते उनके चरित्रगान करनेवाले लोग नराधिपति बनेंगे और फिर यम पर भी विजय पा जायँगे। ४३२३

युद्धकाण्ड (उत्तरार्ध) समाप्त ॥ कम्ब रामायण संपूर्ण ॥

॥ जय श्रीरामचरणों की ॥



'प्रत्येक क्षेत्र, प्रत्येक संत की बानी।
सम्पूर्ण विश्व में घर-घर है पहुँचानी ॥'




प्रतिष्ठाता— पद्मश्री नन्दकुमार अवस्थी

